(१८) साग खानेसे रोग बढ़ते हैं। दूध पीनेसे शरीर बढ़ता है। घी खानेसे वीर्य्य और मास खानेसे मास बढ़ता है।

---

# ग्यारहवाँ अध्याय।

उदारता (फ़ैयाज़ी), मीठा बोलना, धैर्य्य और उचित बातका ज्ञान,—ये चार गुण स्वाभाविक हैं यानी जन्मसे ही होते हैं। अभ्यास करनेसे ये गुण कदापि नहीं आते।

(२) जो अपनी जातिको छोड़कर दूसरी जातिमें मिल जाता है,वह अपने आप इस तरह नाश होजाता है जैसे राजा की अधर्मसे राज्य नाश होजाता है।

(३) हाथी डील डौलमें बड़ा भारी होता है, लेकिन ज़रासे अंकुशके वशमें होजाता है। क्या अंकुश हाथीके समान होता है? दीपकके जलते ही अँधेरा दूर हो जाता है। क्या दीपक अँधेरेके बराबर होता है? बिजलीसे पहाड़ोंका नाश [illegible] क्या बिजली पहाड़ोंके समान होती

मतलब यह है कि, जिसमें तेज रहता है वह छोटा भी बलवान् होता है। मोटा-ताजा और डील-डौलका भारी तेज-रहित होनेपर किसी कामका नहीं होता।

( ४ ) जिनका दिल घरमें फँसा रहता है, उनमें "विद्या" नहीं होती, जो मास खाते हैं, उनमें "दया" नहीं होती, जो धनके लोभी होते हैं, उनमें "सत्य" नहीं होता और जो पर-स्त्रियोंमें आसक्त रहते हैं, उनमें "पवित्रता" नहीं होती।

( ५ ) जिस भांति नीमकी जड़में दूध और घी सींचनेसे नीम मीठा नहीं होता, उसी भाँति दुष्ट आदमी भाँति-भाँति की शिक्षा दी जानेपर भी भला आदमी नहीं होता।

( ६ ) जिसके दिलमें पाप होता है, वही दुष्टात्मा होता है, दुष्टात्मा सौ तीर्थोंमें भी स्नान करनेसे उस भाँति पवित्र—निष्पाप—नहीं होता, जिस भाँति शराबका बरतन जला डालनेपर भी शुद्ध नहीं होता।

( ७ ) जो जिसके गुणोंकी उत्तमता नहीं जानता, वह सदा उसकी निन्दा ही किया करता है। इसमें आश्चर्यकी कोई बात नहीं है। क्योंकि भीलनी गज-मोतियोंका मूल्य न जाननेके कारण उनको तो फेंक देती है, किन्तु चिरमिटियोंके गहने बना-बनाकर पहनती है।

( ८ ) जो शख्स एक बरस तक रोज रोज बिना बोले-चाले—चुपचाप—भोजन करता है, उसकी हजार करोड़ वर्षोंतक स्वर्गमें पूजा होती है।

(९) विद्या अभ्यास करनेवालेको चाहिये कि स्त्री-इच्छा, क्रोध, लोभ, जीभका स्वाद, बदनका सजाना, खुल-तमाशे बहुत सोना और अति सेवा करना,—इन आठोंको छोड़ दे।

विद्यार्थियोंके हकमें उपरोक्त श्लोक बहुत ही ठीक कहा है। उपरोक्त आठों बातें विद्यार्थियोंके पथमें कण्टक-स्वरूप हैं। जिस विद्यार्थी में उपरोक्त बातें होंगी, वह कभी विद्वान् न हो सकेगा। इसवास्ते जो विद्वान् होना चाहते हैं, उन्हें स्त्री आदि से बिल्कुल ही किनारे रहना चाहिये। स्त्री विद्याभ्यास में पूरी पूरी बाधक होती है। इसी वजह से, प्राचीन समय में, भारतवासी पूर्ण विद्याभ्यास हो जाने पर विवाह करते थे। उस ज़माने में आज-कल की तरह दुधमुँहे बच्चोंका विवाह न होता था। इसका फल यह होता था, कि प्राचीन काल के मनुष्य पूर्ण बलवान्, वीर्य्यवान् और विद्वान् होते थे।

(१०) जो ब्राह्मण सदा वनमें बसता है और बिना जोती हुई ज़मीन के कन्द-मूल और फल फूल खाकर ज़िन्दगी बसर करता है एवं नित्य श्राद्ध करता है,—वह ब्राह्मण ऋषि कहलाता है।

(११) जो ब्राह्मण एक समय ही भोजन करके सन्तुष्ट हो जाता है; सदा पढ़ता और पढ़ाता है, यज्ञ करता और कराता है; दान लेता और देता है, एवं ऋतुकाल की रात्रियों में ही अपनी स्त्री से मैथुन करता है,—वह ब्राह्मण "द्विज" कहलाता है।

(१२) जो ब्राह्मण सांसारिक कर्मों में लगा रहता है, गाय, भैंस आदि पशुओं को पालता है, वाणिज्य, व्यापार और खेती करता है,—वह ब्राह्मण "वैश्य" कहलाता है।

(१३) जो ब्राह्मण लाख, तेल, नील, कुसुम, शहद, घी, शराब और मांस बेचता है,—वह ब्राह्मण "शूद्र" कहलाता है।

(१४) जो पराया काम बिगाड़ता है, दगाबाज़ी करता है, अपने मतलब साधने की फ़िक्र में रहता है, ठगपना करता है, दूसरों को देखकर कुढ़ता है, ऊपर से मीठी-मीठी बातें बनाता है, किन्तु भीतर से कड़वा होता है,—वह ब्राह्मण "बिलाव" कहलाता है।

(१५) जो बावली, कूआ, तालाब, बाग, बगीचा और देव-मन्दिर के नाश करने में भय-रहित होता है यानी निर्भय चित्त से इनका नाश करता है,—वह ब्राह्मण "म्लेच्छ" कहलाता है।

(१६) जो देव-धन और गुरु-धन को हरता है, परस्त्रियों से रमण करता है और सब जीवों में अपना गुज़ारा कर लेता है, वह ब्राह्मण "चाण्डाल" कहलाता है।

(१७) बुद्धिमानों को चाहिये कि सदा धन-धान्य को दान किया करें, किन्तु जमा न करें, क्योंकि दानी होनेके ही से राजा विक्रमादित्य, कर्ण और बलि का नाम आज जगत् में चला आता है। मधुमक्खियाँ बहुत दिनों तक कठिन परिश्रम करके मधु जमा करती हैं। उसे न वे खुद खाती

न दूसरों को देती है, किन्तु जब उनका सञ्चित मधु लोग ले जाते है, तब वे दोनों पैरोंको घिसती हैं यानी हाय हाय करती और पछताती है।

---

# बारहवाँ अध्याय।

जिसके सुन्दर सुखदायी मकान हो, जिसके पुत्र विद्वान् हों, जिसकी स्त्री प्रियवचन बोलनेवाली हो, जिसके पास इच्छानुसार धन हो, जो अपनी स्त्री से रमण करता हो, जिसके नौकर आज्ञापालक हों, जिसके घरमें अतिथि सेवा—मिहमानों की खातिर—होती हो, जिसके यहां भोलानाथ—शिव—की पूजा होती हो जिसके यहां नित्य मीठा अन्न और पानी तय्यार रहता हो, जो सदा साधुजनों की सङ्गति में समय व्यतीत करता हो, उसका ही "गृहस्थाश्रम" धन्य है।

(२) जो दयालु पुरुष अपनी श्रद्धा-अनुसार दुखी ब्राह्मणों को थोड़ा सा भी धन देता है, वह उसे अनन्त होकर मिलता है।

(१२) जो ब्राह्मण सांसारिक कर्मों में लगा रहता है, गाय, भैंस आदि पशुओं को पालता है, वाणिज्य, व्यापार और खेती करता है,—वह ब्राह्मण "वैश्य" कहलाता है।

(१३) जो ब्राह्मण लाख, तेल, नील, कुसुम, शहद, घी, शराब और मांस बेचता है,—वह ब्राह्मण "शूद्र" कहलाता है।

(१४) जो पराया काम बिगाड़ता है, दगाबाज़ी करता है, अपने मतलब साधने की फ़िक्र में रहता है, ठगपना करता है, दूसरों को देखकर कुढ़ता है, ऊपर से मीठी-मीठी बातें बनाता है, किन्तु भीतर से कड़वा होता है,—वह ब्राह्मण "बिलाव" कहलाता है।

(१५) जो बावली, कूआ, तालाब, बाग़, बग़ीचा और देवमन्दिर के नाश करने में भय-रहित होता है यानी निर्भय चित्त से इनका नाश करता है,—वह ब्राह्मण "म्लेच्छ" कहलाता है।

(१६) जो देव-धन और गुरु-धन को हरता है, परस्त्रियों से रमण करता है और सब जीवों में अपना गुज़ारा कर लेता है, वह ब्राह्मण "चाण्डाल" कहलाता है।

(१७) बुद्धिमानों को चाहिये कि सदा धन-धान्य को दान किया करें, किन्तु जमा न करें, क्योंकि दानी होनेके ही का। से राजा विक्रमादित्य, कर्ण और बलि का नाम आज ‹। जगत् में चला आता है। मधुमक्खियाँ बहुत दिनों तक ‹। करके मधु जमा करती हैं। उसे न वे ख़ुद खाती

न दूसरों को देती है, किन्तु जब उनका सञ्चित मधु लोग ले जाते हैं, तब वे दोनों पैरोंको घिसती है यानी हाय हाय करती और पछताती है।

---

# बारहवाँ अध्याय।

जिसके सुन्दर सुखदायी मकान हो, जिसके पुत्र विद्वान् हों, जिसकी स्त्री प्रियवचन बोलनेवाली हो, जिसके पास इच्छानुसार धन हो, जो अपनी स्त्री से रमण करता हो, जिसके नौकर आज्ञापालक हों, जिसके घरमें अतिथि सेवा—मिहमानों की खातिर—होती हो, जिसके यहाँ भोलानाथ—शिव—की पूजा होती हो, जिसके यहाँ नित्य मीठा अन्न और पानी तय्यार रहता हो, जो सदा साधुजनों की सङ्गति में समय व्यतीत करता हो, उसका ही "गृहस्थाश्रम" धन्य है।

(२) जो दयालु पुरुष अपनी ... ब्राह्मणों को थोड़ा सा भी धन देता है, ... अनन्तता है।

न में आता है। इस बातको विचारकर सब ही जीवोंको सन्तोष रखना चाहिये। सुकर्म करने और विद्या एवं धनोपार्जनका उद्योग करना चाहिये, किन्तु अधीर न होना चाहिये। क्योंकि जो कुछ पहिले ही से लिख दिया गया है, वह होकर रहेगा।

(५) महात्माओंमें यह बडी विचित्र बात है कि, जब वे लक्ष्मी हीन होते है, तब तो लक्ष्मीको तिनके के बराबर समझते है और जब उनके पास लक्ष्मी आ जाती है, तब उसके बोझके मारे एकदम नम्र होजाते है।

(६) जिसका किसीके साथ प्रेम होता है, उसीसे उसे भय होता है। प्रेम ही दुःखकी जड है, इसवास्ते प्रेमको छोडकर सुखसे रहना चाहिये।

(७) आनेवाली विपत्तिके रोकनेका उपाय, पहलेसे ही करनेवाला और एकाएक सिरपर आई हुई विपत्तिके नाश करनेकी तदबीर, तत्काल ही, सोचनेवाला,—ये दोनों सुखी रहते हैं और जो शख्स यह सोचता है कि जो होनहार है, वह अवश्य ही होकर रहेगी, वह मारा जाता है।

नीतिकारकी उपरोक्त शिक्षा राई-रत्ती सच है। हमको अपनी जिन्दगीमें इस वचनकी सत्यताकी परीक्षा करनेका दस-बीस बार मौका पडा है। हर बार इस बातको बावन तोले पाव रत्ती पाया है। संसारमें सुख-पूर्वक जीवन बितानेकी इच्छा रखनेवालोंको, हम इस वचनपर सदा ध्यान रखने और

इसके अनुसार चलनेकी सलाह ज़ोरसे देते हैं। आनेवाली विपत्तिके रोकनेका उपाय पहिलेसे ही करनेवाला सदा सुखी रहता है, इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है।

( ८ ) अगर राजा धर्मात्मा होता है तो प्रजा भी धर्मिष्ठा होती है, यदि राजा पापी होता है तो प्रजा भी पापाचारिणी होती है। प्रजा राजाकी नकल करती है, जैसा राजा होता है वैसी ही प्रजा होती है।

( ९ ) धर्म हीन जीते हुए मनुष्योंको,मैं मुर्देके समान समझता हूँ, किन्तु धर्मयुक्त मरे हुओंको दीर्घजीवी समझता हूँ।

( १० ) धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष,—यही चार मुख्य हैं। जो इन चारोंमेंसे एकका भी अधिकारी नहीं है, उसका जन्म बकरीके गलेके स्तनोंकी नाईं फिजूल है।

( ११ ) दुर्जनोंका स्वभाव होता है कि ये पर-कीर्तिको सहन नहीं कर सकते, बल्कि, जल-जलकर खाक होते हैं। उनके ऐसा करनेका कारण यही मालूम होता है कि, वे कीर्तिमानोंकी पदवी नहीं पा सकते।

( १२ ) विषयोंमें फँसा हुआ "मन" बन्धनका कारण है और विषयोंमें न फँसा हुआ "मन" ही मोक्षका कारण है,इससे प्रतीत होता है कि "मन" ही बन्धन और मुक्तिका कारण है।

( १३ ) जब ब्रह्मप्राप्त होजाता है तब इस कायाका अभिमान नहीं रहता। कायाका अभिमान नाश होनेपर जहाँ-जहाँ मन जाता है वहाँ वहाँ ही समाधि है।

# चौदहवाँ अध्याय।

इस पृथ्वीपर "जल, अन्न और मीठे वचन" ये ही तीन रत्न हैं, किन्तु मूर्ख लोग पत्थरके टुकड़ोंको भी रत्न समझते हैं।

( २ ) जीव जो कुछ बुरे कर्म या अपराध करता है, उसके अपराधरूपी वृक्षमें "दरिद्रता, रोग, दुःख और बन्धन,"—ये चार फल लगते हैं।

मतलब यह है कि, निर्धनता, बीमारी, क्लेश और बन्धन —ये सब जीवके बुरे कामोंके फल हैं। जो जैसा बोता है, वह वैसा ही काटता है।

( ३ ) धन नाश होजानेपर फिर हाथ आ सकता है, मित्रके नाश होजानेसे दूसरा मित्र मिल सकता है, स्त्रीके नाश होजानेसे दूसरी स्त्री फिर आ सकती है और पृथ्वीके अधिकारमेंसे निकल जानेपर वह फिर अधिकारमें आ सकती है, किन्तु यह काया एक बार नाश होनेपर फिर नहीं मिल सकती।

मतलब यह है कि धन, मित्र, स्त्री और पृथ्वी नाश होनेपर फिर भी मिल जाते हैं, किन्तु यह मनुष्य-शरीर नाश हो जानेपर फिर नहीं मिलता। इसीवास्ते बुद्धिमान् और विवेकी

लोग कहा करते हैं कि मनुष्यका चोला बारबार नहीं मिलता। इसलिये बुद्धिमान् और दूरदर्शियोंको चाहिये कि इस दुर्लभ चोलेको पाकर कोई-न कोई ऐसा काम कर डालें, जिससे उनका नाम अमर होजाय और इस आवागमनके बन्धनसे छूटकर मुक्ति या निर्वाण पदको प्राप्त कर सकें। जो काम इस चोलेसे होसकता है वह और चोलोंसे नहीं बन सकता।

(४) एक तिनका मेहको एक बूँदको भी रोकनेमें समर्थ नहीं होता, किन्तु तिनकोंका समूह मेहकी मूसल धाराओंको भी नीचा दिखा देता है, उसी भाँति इस बातका निश्चय है कि, बहुतसे आदमियोंका समूह दुश्मनको, निस्सन्देह, परास्त कर सकता है।

(५) जलमें तेल अपनी शक्तिसे आप ही फैल जाता है, दुष्ट आदमीमें गुप्त बात अपने आप विस्तार पकड़ लेती है, सुपात्रको दिया हुआ दान स्वय बढ़ जाता है और बुद्धिमान्में जो शास्त्र-ज्ञान होता है, वह भी अपनी शक्तिसे अपने आप ही बढ़ता चला जाता है।

(६) धर्म-सम्बन्धी आख्यान (कथा) सुननेके समय, श्मशानमें जानेके समय और रोगियोंकी रोगावस्थामें जो बुद्धि उत्पन्न होती है, अगर वही बुद्धि, सदा, स्थिर बनी रहती, तो किसे इस संसारके बन्धनसे छुटकारा न मिल जाता?

...भोजन और अपने अपमानकी बात,—ये बातें बुद्धिमान्को किसीसे भी न कहनी चाहियें।

(१८) हे मनुष्य! दुर्जनोंकी संगति छोड़, साधुओंकी संगति कर, दिन-रात पुण्य कर और नित्य भगवान्को याद कर, क्योंकि यह जगत् अनित्य और असार है।

---

# पन्द्रहवाँ अध्याय।

जिसका दिल दया के मारे सब जीवों पर पिघल जाता है,—उसे ज्ञान, मोक्ष, जटा और भभूत की क्या ज़रूरत है?

(२) जो गुरु चेले को एक अक्षर भी बताता है, उससे उऋण होने के लिये संसार में ऐसा धन नहीं है, जिसे देकर शिष्य उऋण हो जावे।

(३) दुष्ट आदमी और काँटे से बचने के दो ही उपाय हैं —जूते से मुँह तोड़ना या दूर ही से बच जाना।

(४) जो मैले कपड़े पहिनता है, जो दाँतो को... नहीं करता है, बहुत भोजन करता है ... ...तें म...

निकालता है, सूरज के उदय होने और अस्त होनेके समय सोता रहता है,—वह यदि चक्रधारी विष्णु भी हों, तोभी उसे लक्ष्मी छोड़ देती है।

(५) संसार में कोई किसीका बन्धु नहीं है, धनही सब का बन्धु है, क्योंकि मित्र स्त्री, नौकर और भाई-बन्धु धन-हीन पुरुष को त्याग देते हैं किन्तु यदि वही धन-हीन फिर धनी हो जाता है, तो सबके सब उसके साथ लग लेते हैं।

(६) अन्यायसे कमाया हुआ धन दस बरस तक ठहरता है, ग्यारहवाँ वर्ष लगते ही मूल ( पूँजी ) सहित नाश हो जाता है।

(७) अयोग्य चीज भी योग्य पुरुष में योग्य हो जाती है और योग्य चीज भी नीच पुरुष में अयोग्य हो जाती है। अमृत पीने से राहु की मृत्यु हुई और विष पीने से शङ्कर के गले की सुन्दरता बढ़ गयी।

(८) वही भोजन है, जो ब्राह्मण भोजन करने से बचा हो, वही मित्रता है, जो गैर से की जाती है, वही बुद्धिमानी है, जिसमें पाप नहीं है, वही धर्म है जो बिना कपट के किया जाता है।

(९) मणि पाँव के आगे लोटती है, काँच सिर पर भी रक्खा जाता है; किन्तु बेचने और खरीदनेके समय मणि मणि ही रहती है और काँच काँच ही रहता है।

(१०) शास्त्रोंका अन्त नहीं है और विद्या बहुत है,

..... ..य थोड़ा है और विघ्न बहुत है, इसवास्ते जैसे हंस जलमें से दूध निकाल लेता है, वैसे ही मनुष्यों को सब का सार मात्र ग्रहण कर लेना उचित है।

(११) दूर से आये हुए, रास्ते से थके हुए और बिना मतलब घर पर आये हुए का बिना सत्कार किये हुए जो मनुष्य खाता है,—वह निश्चय ही चाण्डाल गिना जाता है।

(१२) जो चारो वेदोको पढकर और अनेक धर्मशास्त्रों को देख कर भी "आत्मा" को नहीं पहिचानते, वे कलछी के समान है, जो रसो का स्वाद नही जानती।

(१३) अमृतका घर, औषधियोंका स्वामी, अमृत ही के शरीरवाला और शोभायमान चन्द्रमा सूर्य मण्डल में जाकर निस्तेज हो जाता है, इस से प्रतीत होता है कि, पराये घर जाने से कौन नीचा नहीं होता?

(१४) भौंरा जब कमलिनी के फूलोंके बीचमें रहता है, तब उसके फूलों के रस के मदसे उसी में अलसाया हुआ पडा रहता है, किन्तु जब दैववश परदेश में चला जाता है, तब कमलिनी के फूलों के न होनेसे कुटज के फूलों को ही बहुत कुछ समझ लेता है।

(१५) बन्धन तो बहुत तरह के होते है, परन्तु प्रीति की रस्सी का बन्धन और ही होता है, भौंरा लकडी को काट ...है, किन्तु वह कमल-कोष मे, प्रीतिके कारण, शक्ति होते ... कुछ नहीं करता।

(१६) काटा हुआ चन्दन का वृक्ष अपनी सुगन्ध नहीं छोड़ देता, बुड्ढा हाथियों का सरदार भोग-विलास करना नहीं छोड़ देता, कोल्हूमें पेरे जाने पर ऊख अपनी मिठास नहीं छोड़ देता, इसी भांति अच्छे कुलका दरिद्र आदमी भी अपनी कुलीनता, सुशीलता और सुन्दर आचरण आदि सद्गुणों को नहीं छोड़ देता।

(१७) मैं ने संसार-बन्धन से छुटकारा पाने के लिये, ईश्वर के चरण-कमलों का ध्यान न किया, जो 'धर्म' स्वर्ग द्वार के किवाड़ों को तोड़ सकता है, मैंने उसका भी संग्रह न किया; मैंने स्त्री के पीन पयोधरों और जांघों का सुपने में भी आलिङ्गन न किया, इसवास्ते मैं केवल अपनी मांके जवानी-रूप वृक्ष के काटने में कुल्हाड़ी-स्वरूप हुआ।

(१८) स्त्रियाँ एक पुरुष से बात करती हैं, दूसरे को प्रेमभरी दृष्टि से देखती हैं, तीसरे को दिल से चाहती हैं, स्त्रियों का प्रेम एक से नहीं होता।

(१९) जो मूर्ख पुरुष अज्ञान से समझता है कि अमुक स्त्री मुझे प्यार करती है वह उसके अधीन होकर खेल के पक्षी के समान नाचा करता है।

(२०) धन पाकर किसे घमण्ड न हुआ ? किस विषयी पुरुष की मुसीबत दूर हुई ? संसारमें किसके मन को स्त्रियोंने खण्डित नहीं किया ? राजाका प्यारा कौन हुआ ? कौन मौत के वश न हुआ ? किस माँगनेवाले का दर्जा

स , धन, स्त्री और खाने-पीनेसे न कभी सन्तुष्टता हुई और न होगी । अर्थात् वे इन वासनाओंसे तृप्त न होते हुए ही इस प्रकार संसारसे कूँचकर जाते है और करते रहेंगे।

(२९) किये हुए होम, यज्ञ, दान और बलि—ये सब नाश हो जाते हैं, किन्तु जो देने-योग्य मनुष्य है, उसको दिया हुआ दान और प्राणी-मात्र पर दिखाई हुई दया व क्षमा कभी नष्ट नहीं होती ।

( ३० ) तिनका सबसे छोटा होता है, तिनके से रुई हल्की होती है, रुईसे भी हल्का भिक्षा माँगनेवाला होता है, जिसे हवा भी उड़ाकर नहीं ले जाती, क्योंकि वह समझती है कि कहीं भिक्षुक मुझसे भी कुछ न माँग बैठे ।

( ३१ ) जिसका मान भंग हो चुका है अर्थात् जिसकी इज्जतमें बट्टा लग चुका है, उसका जीना वृथा है। मरनेके समय तो पल-भर का ही कष्ट होता है, किन्तु मान भंग होने का कष्ट सदैव दिलमें खटकता रहता है।



# सोलहवाँ अध्याय ।

मीठी बातके बोलनेसे सब प्राणी राज़ी होते हैं, इसलिये कडवे वचन न बोलकर, हमेशा, मीठी बात ही बोलनी चाहिये ।

(२) मीठी और प्यारी लगनेवाली बात तथा अच्छे मनुष्यों का संग,—ये ही संसार-रूपी कडवे वृक्षके अमृत रूपी दो फल हैं ।

( ३ ) मनुष्य इस संसार में जितनी बार जन्म लेता है, यदि उतनी ही बार दान देने, पढने और तपस्या करनेका अभ्यास करता है तो वह संसार में बार बार मनुष्य-देह धारण करता है ।

( ४ ) जो विद्या 'सिर्फ़' किताबमें ही रहती है अर्थात् कण्ठस्थ नहीं की जाती, वह विद्या और वह धन जो पराये हाथमें है, मौक़ा पडने पर न वह विद्या ही किसी काम में आती है और न वह धन ही किसी काम में आता है ।

( ५ ) जिसने केवल पुस्तक के सहारे विद्याभ्यास

दुःख देकर अपनी जीविका उपार्जन करता है,—ये सब दूसरे के दुःखको नहीं जानते।

(१७) किसीने किसी स्त्री से पूछा,—"हे स्त्री। तू नीचे की तरफ़ क्या देखती है? क्या पृथ्वीपर तेरा कुछ गिर पड़ा है?" स्त्रीने उत्तर दिया,—"रे मूर्ख। क्या तू नहीं जानता, कि मेरा तरुणता-रूपी मोती खो गया है?"

(१८) हे केतकी। यद्यपि तेरे समीप अनेक साँप बसते हैं, तू काँटोंसे भी युक्त है, टेढ़ी है, कीचड़से पैदा हुई है और सहज ही में मिल भी नहीं सकती है, तथापि इतने दोष, होते हुए भी एकमात्र सुगन्धके कारणसे सबकी प्यारी होरही है, इससे निश्चय है कि एक भी गुण सब दोषोंको ढक देता है।

(१९) साँपके दाँतोंमें जहर रहता है, मक्खीके सिरमें जहर रहता है, बिच्छूकी पूँछमें जहर रहता है, किन्तु दुर्जन के तो सब शरीरमें ही जहर भरा रहता है।

(२०) जो स्त्री बिना अपने पतिकी आज्ञाके व्रत उपवास करती है, वह अपने स्वामीको आयु (उम्र) को नाश करती है और मरनेपर नरकमें जाती है।

(२१) दान देने, सैकड़ों व्रत-उपवास करने और तीर्थाटन करनेसे स्त्री उतनी शुद्ध नहीं होती, जितनी कि अपने पतिके चरणोदक पीनेसे होती है।

जल पीने बाद जो पानी बच जाता है और सन्ध्या कर चुकने पर जो जल शेष रह जाता है, वह कुत्तेके मूत्रके समान होता है, वैसा जल पीकर चान्द्रायण व्रत करना चाहिये।

( २३ ) हाथ कङ्कणसे शोभा नहीं पाता, किन्तु दानसे शोभा पाता है। चन्दनसे शरीर शुद्ध नहीं होता किन्तु स्नानसे होता है। भोजन से तृप्ति नहीं होती, किन्तु सम्मान से होती है। छापा, तिलक इत्यादि भूषणोंसे मुक्ति नहीं होती, किन्तु ज्ञानसे होती है।

( २४ ) जो मनुष्य नाईके घर जाकर बाल बनवाता है, जो पत्थरसे लेकर चन्दनका लेप करता है और जो अपना मुख पानीमें देखता है, वह यदि इन्द्र भी हो तोभी उसको लक्ष्मी छोड़ देती है।



दुःख देकर अपनी जीविका उपार्जन करता है,—ये सब दूसरे के दुःखको नहीं जानते।

(१७) किसीने किसी स्त्री से पूछा,—"हे स्त्री ! तू नीचे की तरफ क्या देखती है ? क्या पृथ्वीपर तेरा कुछ गिर पड़ा है ?" स्त्रीने उत्तर दिया,—"रे मूर्ख ! क्या तू नहीं जानता, कि मेरा तरुणता-रूपी मोती खो गया है ?"

(१८) हे केतकी ! यद्यपि तेरे समीप अनेक साँप बसते हैं, तू काँटोंसे भी युक्त है, टेढ़ी है, कीचड़से पैदा हुई है और सहज ही में मिल भी नहीं सकती है, तथापि इतने दोष होते हुए भी एकमात्र सुगन्धके कारणसे सबको प्यारी होरही है, इससे निश्चय है कि एक भी गुण सब दोषोंको ढक देता है।

(१९) साँपके दाँतोंमें जहर रहता है, मक्खीके सिरमें ज़हर रहता है, बिच्छूकी पूँछमें ज़हर रहता है, किन्तु दुर्जन के तो सब शरीरमें ही जहर भरा रहता है।

(२०) जो स्त्री बिना अपने पतिकी आज्ञाके व्रत उपवास करती है, वह अपने स्वामीकी आयु (उम्र) को नाश करती है और मरनेपर नरकमें जाती है।

(२१) दान देने, सैकड़ों व्रत-उपवास करने और तीर्थाटन करनेसे स्त्री उतनी शुद्ध नहीं होती, जितनी कि अपने पतिके चरणोदक पीनेसे होती है।

(२२) पाँवोंके धोने बाद जो पानी बाकी रह जाता है,

हम हिन्दू लोग ऐसा समझते हैं कि, हम पहले भी कहीं थे और अब वहांसे चोला छोड़कर इस लोकमें जन्मे हैं। इस लोकमें आनेसे पहले हम जहां थे, वहां हमने जैसे बुरे या भले कर्म किये हैं, हमको उनके अनुसार ही फल मिल रहा है और अब जो कुछ बुरे या भले कर्म कर रहे हैं, उनका फल भावी जन्ममें मिलेगा। यानी इस लोकमें इस देहको त्याग कर, जहां जाकर जन्म लेंगे, वहां इस जन्मके सुकृत और दुष्कृत कर्मोंका फल भोगना होगा। हम लोगोंके खयालमें जीव बारम्बार मरता* और जन्म लेता है, केवल मोक्ष होजानेपर उसका जन्म लेने और मरनेका झगड़ा मिटजाता है। अङ्गरेज़ वगैर' पश्चिमीय दुनियाके आदमियोंके खयालमें पुनर्जन्म नहीं होता। किन्तु बात हम हिन्दुओंकी ही ठीक है। अब कुछ पश्चिमी विद्वान् भी पुनर्जन्मपर विश्वास करने लगे हैं और धीरे धीरे उनका विश्वास पक्का होजायगा।

( १३ ) ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और म्लेच्छ,—ये सब जन्मसे नहीं होते, किन्तु गुण और कर्मसे होते हैं।

आजकल लोग ब्राह्मणत्व, क्षत्रियत्व आदि जन्मसे मानने लग गये हैं, किन्तु प्राचीन कालमें यह बात नहीं थी। पहले

---

* जीव अमर और अविनाशी है। वह बारम्बार काया बदलता है यानी एक चोला छोड़ कर दूसरा चोला पहिनता है। कायाका नाश होता है, किन्तु जीवका नाश नहीं होता। जीवका मरना वैसा ही है, जैसा हमलोगोंका मैले कपड़े उतार फेंक देना और नये पहिनना।

है, तब सांसारिक मनुष्य उसको इज्जत क्यों न करेंगे? धर्मज्ञ राजाको उचित है कि, अच्छे-अच्छे और भयानक दण्डों से प्रजाको धर्म कार्य्यमें लगावे ।

( ८ ) बुद्धिमान् राजाका थोड़ासा भी धन सदा बढ़ता रहता है। सर्प आदि भयानक जीव भी शूरवीरता, नीति बल और धनसे वशमें होजाते हैं।

( ९ ) जो राजा धर्मपूर्व्वक प्रजाका पालन करता है, सब यज्ञ करता है, शत्रुओंको परास्त करता है, तथा दानी, क्षमाशील, वीर और निर्लोभ होता है एवं विषय-भोगोंसे बचता रहता है,—वह सतोगुणी राजा अन्तमें मोक्ष पाता है।

( १० ) जो राजा क्रोधी, निर्दयी, मदोन्मत्त, जीव-हिंसा चाहनेवाला और असत्यवादी होता है, वह तमोगुणी राजा अन्त समय नरकमें जाता है।

( ११ ) जो राजा घमण्डी, लालची, विषयी, ठग, कपटी, झगड़ालू, नीचोंका चाहनेवाला, अपने इच्छानुसार चलनेवाला, नीतिको न जाननेवाला और छली होता है,—वह राजाओंमें नीच समझा जाता है। ऐसे राजाको रजोगुणी कहते हैं। वह अन्तमें स्थावर योनिमें जन्म लेता है।

(१२) इस संसारमें सुख और दुःखका कारण केवल 'कर्म' है। पहले जन्मके किये हुए कर्मको ही "प्रारब्ध" कहते हैं। कर्म जीवके साथ छाया की भाँति रहता है—अर्थात् कर्म क्षण भर भी जीवका सङ्ग नहीं छोड़ता।

(२६) कर्मशील प्राप्तिका कारण प्रत्यक्षमें तो कुछ नज़र नहीं आता, परन्तु इस बातका निश्चय है कि, पूर्व-जन्मके कर्म के अनुसारही फल मिलता है।

(२७) अक्सर देखते हैं, कि मनुष्यको थोड़ा सा कर्म करनेसे भी बड़ा फल मिल जाता है। उसे पूर्वजन्मके कर्मका फल समझना चाहिये। इस जन्मके कर्मसे कुछ भी नहीं हो सकता।

(२८) कोई-कोई कहते हैं कि, इस जन्मके कर्मसेही सब कुछ होता है। तेल और बत्ती सहित चिरागको अगर हवा से न बचाया जाय, तो वह हरगिज़ नहीं जल सकता।

मनुष्यको चाहिये कि प्रारब्धको भूल जावे और पुरुषार्थ पर भरोसा रक्खे। बोल-चालकी भाषामें आज-कल प्रारब्ध को "तकदीर" और पुरुषार्थको "तदबीर" कहते हैं। तकदीर पर भरोसा करना अच्छा नहीं है। कौन जानता है कि, किसकी तक़दीरमें क्या लिखा है। तकदीर भी बिना तदबीर फल नहीं देती। हमारे पास पङ्खा पड़ा रहे, अगर हम उसे हाथमें लेकर न हिलावें तो हमें हवा कभी मिलेगी। भोजन की परोसी हुई थाली हमारे सामने रक्खी रहे, यदि हम हाथ में उठाकर मुँहमें न देंगे, तो भोजन हमारे पेटमें न पहुँ-चेगा। परमात्माने हमलोगोंको हाथ, पैर और बुद्धि वगैर तदबीर करनेके लिये ही दिये हैं। यदि हम ... फ़ा॰

है, वसाही वुद्धि हो जाती है और जैसी होनहार होती है, वैसे ही मददगार मिल जाते हैं।

(२२) जब इस बातका निश्चय है कि, इस जगत्में बुरा या भला सब पहले जन्मके कर्मानुसारही होता है, तब बुरे या भले कामोंके जतानेवाले उपदेशोंसे क्या फ़ायदा होगा?

(२३) बुद्धिमान् और सुचरित्र मनुष्य "पुरुषार्थ" को बडा मानते हैं। कायर—डरपोक—मनुष्य "प्रारब्ध" को बडा मानते हैं। उनके प्रारब्ध—तक़दीर—को बडा माननेका यह कारण है कि, वे लोग पुरुषार्थ करनेमें असमर्थ हैं।

(२४) यह सारा ससार 'पुरुषार्थ' और 'प्रारब्ध' के अधीन है। पहले जन्मके कर्मको 'प्रारब्ध' और इस जन्मके कर्म को 'पुरुषार्थ' कहते हैं। 'एक ही कर्म दो भाँतिका होता है।

(२५) संसारका स्वाभाविक नियम है कि, कमज़ोरको ज़बरदस्त दबा लेता है। कौन कमजोर है और कौन ज़बरदस्त है, यह बात बिना फल मिले मालूम नहीं हो सकती। यदि किसी कार्यके सिद्ध करनेके लिये कोशिश की जाय और वह काम सिद्ध हो जाय, तो कहा जायगा कि 'पुरुषार्थ' प्रबल है। अगर किसी कार्यमें सफलता प्राप्त करनेके लिये भरपूर कोशिशों पर कोशिशें की जायें, मगर कामयाबी न हो, तो कहा जायगा कि, 'प्रारब्ध' बलवान् है।

की इच्छा करनेवाले राजा इन्द्र, दण्डक्य, नहुष और रावण आदिका अन्तमें नाश हो गया।

(४८) जो मनुष्य स्त्री के वश में नहीं होता, उसीको स्त्री से सुख मिलता है। घरका काम-काज स्त्री बिना नहीं चल सकता।

(४९) जो अत्यन्त मदिरा पान करते हैं, उनकी बुद्धि नाश हो जाती है, अधिक मदिरा नाश की निशानी है, क्योंकि इससे काम और क्रोधकी उत्पत्ति होती है। अत बुद्धिमान् मनुष्यको इस राक्षसोंसे बचनाही उचित है।

शराब भूल कर भी न पीनी चाहिये। शराबखोरी बड़ी खराब है। बहुतेरे मुसल्मान बादशाह और नव्वाब शराब-कबाबमेंही स्वाहा हो गये। प्राचीन कालके क्षत्रिय मदिरा पान करते थे, किन्तु परिमित रूपसे, इसीसे वह लाभ उठाते थे। किन्तु आजकल अनेकानेक ठाकुर बोतलवासिनीके नशेमें चूर रहकर अपनी रियासतोंको मटियामेट कर रहे हैं। जिनको अपने भविष्य जीवनको उन्नत दशा पर पहुँचाना हो वे इसी राक्षसीको अवश्य छोड़ दें।

(५०) राजाको चाहिये कि पर-स्त्री-सङ्गम की इच्छा न करे दूसरे के धन पर मन न डिगावे और प्रजाको दण्ड देनेमें क्रोधको पास न आने दे।

(५१) पर-स्त्रीके सङ्गसे कोई कुटुम्बी नहीं होता, अजा।

एक साथ मिल जायँ, तो प्राणोंके प्राण नाश कर देनेमें क्या शक है?

( ४५ ) जो एकान्त कार्य्यमें कुशल है, मीठे-मीठे वचन बोलती है और जिसके नेत्रोंके कोये लाल हैं,—ऐसी स्त्री किसका मन मोहित नहीं कर लेती? अर्थात् सबहीका मन अपने वशमें कर लेती है।

( ४६ ) जितेन्द्रिय ऋषि-मुनियों को भी स्त्री विषयी बना देती है, तब अजितेन्द्रिय लोग तो उसके सामने कोई चीज़ ही नहीं हैं।

ऊपरकी बात बिल्कुल ठीक है। विश्वामित्र जैसे महा मुनिका मन मेनका नामक स्वर्गीय अप्सराने अपने वशमें कर लिया। उनका तप छुड़ाकर उन्हें विषयी बना दिया, तब सांसारिक माया-मोहमें फँसे हुए अजितेन्द्रिय पुरुषोंकी क्या बात है? स्त्रीमें वह शक्ति है कि, प्रायः पुरुष-मात्रका मन हर लेती है। किन्तु वह पुरुष जो, स्त्रीकी रूप-छटा और माधुरीमें नहीं फँसते हैं, धन्य हैं। अर्जुनको उर्व्वशीने अपने अधीन करनेके अनेक यत्न किये, किन्तु वह वीर पुरुष उसके क़ाबूमें न आया। सूर्पणखा नामक राक्षसीने मायासे मोहिनी-रूप धारण करके लक्ष्मणको वश करना चाहा, किन्तु वह जितेन्द्रिय पुरुष भी उसके वश न हुए। जो स्त्रीके नयन-बाणसे घायल नहीं होते, वह वास्तवमें प्रशंसा-भाजन हैं।

( ४७ ) पर-स्त्रियों पर मन न डिगाना चाहिये, पर-स्त्रियों

की इच्छा करनेवाले राजा इन्द्र, दण्डक, नहुष और रावण आदिका अन्तमें नाश हो हुआ।

(४८) जो मनुष्य स्त्री के वश मे नही होता, उसीको स्त्री से सुख मिलता है। घरका काम-काज स्त्री विना नही चल सकता।

(४९) जो अत्यन्त मदिरा पान करते है, उनकी बुद्धि नाश हो जाती है, अधिक मदिरा नाश की निशानी है, क्योंकि इससे काम और क्रोधकी उत्पत्ति होती है। अत बुद्धिमान् मनुष्यको इस राक्षसीसे बचनाही उचित है।

शराब भूल कर भी न पीनी चाहिये। शराबखोरी बडी खराब है। बहुतेरे मुसल्मान बादशाह और नव्वाब शराब-कबाबमेंही खाक्ता हो गये। प्राचीन कालके क्षत्रिय मदिरा पान करते थे, किन्तु परिमित रूपसे, इसीये वह लाभ उठाते थे। किन्तु आजकल अनेकानेक ठाकुर बोतलवासिनीके नशेमें चूर रहकर अपनी रियासतोको मटियामेट कर रहे है। जिनको अपने भविष्य-जीवनकी उन्नत दशा पर पहुँचाना हो वे इसी राक्षसीको अवश्य छोड दे।

(५०) राजाको चाहिये कि पर-स्त्री-सङ्गम की इच्छा न करे दूसरे के धन पर मन न डिगावे और प्रजाको दण्ड देनेमें क्रोधको पास न आने दे।

(५१) पर-स्त्रीके सङ्गसे कोई कुटुम्बी नहीं होता, प्रजाको

एक साथ मिल जाये, तो प्राणोंको प्राण नाश कर देनेमें, क्या शक है।

(४५) जो एकान्त कार्य्यमें कुशल है, मीठे-मीठे वचन बोलती है और जिनके नेत्रोंके कोये लाल हैं,—ऐसी स्त्री किसका मन मोहित नहीं कर लेती? अर्थात् सबहीका मन अपने वशमें कर लेती है।

(४६) जितेन्द्रिय ऋषि-मुनियों को भी स्त्री विषयी बना देती है, तब अजितेन्द्रिय लोग तो उसके सामने कोई चीज ही नहीं हैं।

ऊपरकी बात बिल्कुल ठीक है। विश्वामित्र जैसे महामुनिका मन मेनका नामक स्वर्गीय अप्सराने अपने वशमें कर लिया। उनका तप छुड़ाकर उन्हें विषयी बना दिया, तब सांसारिक माया-मोहमें फँसे हुए अजितेन्द्रिय पुरुषोंकी क्या बात है? स्त्रीमें वह शक्ति है कि, प्राय पुरुष-मात्रका मन हर लेती है। किन्तु वह पुरुष जो, स्त्रीकी रूप-छटा और माधुरीमें नहीं फँसते हैं, धन्य हैं। अर्जुनको उर्व्वशीने अपने अधीन करनेके अनेक यत्न किये, किन्तु वह वीर पुरुष उसके काबूमें न आया। सूर्पणखा नामक राक्षसीने मायासे मोहिनी-रूप धारण करके लक्ष्मणको वश करना चाहा, किन्तु वह जितेन्द्रिय पुरुष भी उसके वश न हुए। जो स्त्रीके नयन-बाणसे घायल नहीं होते, वह वास्तवमें प्रशंसा-भाजन हैं।

(४७) पर-स्त्रियों पर मन न डिगाना चाहिये, पर-स्त्रियें

मालिकका काम चौगुना करे, अपनी नौकरीसे सन्तुष्ट रहे, कोमल वचन बोले, काममें होशियारी दिखावे। अगर अपना मालिक अन्याय करता हो, तो उसे समझाकर अन्याय-कर्मसे रोके और खुद अन्याय न करे और मालिकको कभी झूठी बातमें सन्देह न करे। अगर स्वामीमें कोई दोष हो, तो उसे दूसरोंको न बतावे। अपने मालिककी स्त्री, पुत्र और भाई-बन्धुओंको अपने मालिकके समान ही समझे। उनकी निन्दा न करे।

(४) नौकरको चाहिये कि, दूसरे नौकरके अधिकार पर मन न डिगावे, इच्छा रहित होकर सदा खुश रहे, मालिक जो कपड़े या जेवर आदि बख्शे, उन्हें मालिकके सामने सदा पहने रहे।

(५) नौकर को उचित है कि, अपनी तनख्वाह देखकर खर्च करे। अगर मालिक कोई बुरा काम करे, तो उसे एकान्तमें समझावे।

(६) जो नौकर दगाबाज़, डरपोक और लोभी होता है, जो सामने बहुत सी चिकनी-चुपड़ी बातें बनाता है, जो शराब और रण्डी वगैर में लिप्त रहता है, जो जुआ खेलता है और रिश्वत लेता है,—वह नौकर अच्छा नहीं होता।

(७) छोटेसे छोटा काम भी बिना मददगारके नहीं चलता ; तो बड़ा भारी राज्य बिना सहायकके कैसे सकता है ?

# दूसरा अध्याय।



जिस भाँति सोनेकी परीक्षा तपाने, कूटने आदिसे की जाती है, उसी तरह नौकरकी परीक्षा उसके काम, उसकी रहन-सहन, उसके गुण-शील और कुल आदिसे करनी चाहिये। परीक्षा करके विश्वासयोग्य नौकर का विश्वास करना चाहिये। नौकरके जातिकुलको देखकर ही विश्वास न कर लेना चाहिये। जितना कर्म, शील और गुणका आदर है, उतना जाति-कुलका नहीं। क्योंकि केवल जाति और कुलसे कोई श्रेष्ठ नहीं समझा जाता।

हमने देखा है कि, एक दफ़ा एक शख़्सने विदेशमें आये हुए और रोटियोंसे मुहताज अपने एक जाति-भाईको बिना जाँचे-समझे नौकर रख लिया। उसके गुण, कर्म और स्वभाव आदिकी ज़रा भी जाँच न की। बहुत लिखनेसे क्या, परिणाम यह हुआ कि, वह नौकर उसका बहुत सा धन चुरा ले गया और उसकी बेहद बदनामी कर गया। अतः नौकरके गुण-शील आदिकी जाँच अवश्य करनी चाहिये।

(२) नौकरको चाहिये कि, शान्त स्वभाव रक्खे और अपने कामसे मालिका काम अधिक करे।

(३) नौकरको उचित है कि, अपने कामकी अपेक्षा

खबर लो और अपनी सामर्थ्यके अनुसार उनके दुःख दूर करने का उद्योग करो।

(७) चींटी-समान छोटे-छोटे जीवोंको भी अपनी ही बराबर समझो। जिस दुश्मनको तुम बुराईके लायक समझते हो, उसके साथ भी भलाई ही करो।

(८) सम्पत्ति और विपत्ति दोनोंके समय, एक समान रहो। अर्थात् सुख-सम्पदामें फूल मत जाओ और दुःख पड़ने के समय एकदम घबरा मत जाओ।

(९) किसीसे ऐसी बात मत कहो कि, अमुक मनुष्य मेरा शत्रु है अथवा मैं अमुक मनुष्यका दुश्मन हूँ। अगर तुम्हारा मालिक कभी तुम्हारा अपमान—अनादर—करे या तुमसे प्रेम न रक्खे, तो दूसरों से यह मत कहते फिरो कि, हमारा मालिक हमको नहीं चाहता और इस तरह हमारी बेइज्जती करता है।

(१०) अगर तुम किसीकी नौकरी करो या किसीकी मातहती—अधीनता—में काम करो, तो अपने स्वामी या अफ़सरका दिल जिस तरह खुश रहे, वैसा ही उद्योग किया करो। मालिक या अफ़सरका दिल हाथमें रखनेमें ही भलाई है।

(११) सुन्दरी स्त्रियाँ मुनियोंका भी मन मोहित कर लेती और उन्हें विषयी बना देती हैं, इसलिये उचित रीतिसे विषयोंका सेवन करो।

(१२) अपनी माता, अपनी बहिन और

# तीसरा अध्याय ।





नुष्यके लिये धर्म बिना सुख नहीं मिलता। अत उसे हमेशा धर्म करना चाहिये। जिस कामनें धर्म, अर्थ और कामका लवलेश न हो, उस कामको कदापि न करना चाहिये।

(२) हमेशा धर्मानुसार काम करो। रोम, नाखून, और मूछें मत रक्खो एवं पैरोंको एकदम साफ़ रक्खो।

(३) सदा स्नान किया करो। खुशबूदार फूलोंकी माला पहिनो। मैले कुचैले मत रहो, साफ़ कपड़े पहिनो।

(४) जब कहीं बाहर जाओ तो बिना जूतों और छातेके मत जाओ। चलते समय अपने आगेकी चार हाथ जमीन पर नजर रक्खो। अगर कहीं रातके समय जानेका काम हो, तो हाथमें लकड़ी और साथमें नौकर लेकर जाओ।

(५) हिंसा, चोरी, बुरे कर्म, चुगली, सख्ती, झूँठ, भेद, द्रोह, चिन्ता और फिजूल बातें—इनको छोड़ दो। इन दसोंके छोड़नेमें ही भलाई है।

(६) जो लोग कङ्गाल हैं, जो किसी रोगसे पीड़ित हैं जो किसी मुसीबतकी वजहसे रञ्जीदा हैं,—उन सबकी

स्त्रियोंको बेकार रखनेसे उन्हें अनेक बुरी-बुरी इच्छाओंके पूर्ण करने या ऐसे खयालातोंमें मग्न रहनेका मौका मिलता है।

हमारी नई रोशनीके जैण्टिलमैन भारतको पश्चिमदेशीय आजादी देना चाहते हैं। अगर बाबू लोग इस कार्यमें सफल मनोरथ हुए, तो भारतका पटड़ा हो हुआ समझिये। चाहे जिसकी बीबीको चाहे जो कोई टमटमों और साइकिलों पर लिये लाबों और जिमखानोंमें दौड़ता फिरेगा। कोर्टशिप और व्यभिचारका बाज़ार और भी गर्म हो जायगा। भारतवासियोंको अपने पूर्व्वपुरुषोंकी रीति-नीति परही चलनेमें भलाई है।

(१४) जो पुरुष अत्यन्त कङ्गाल और रोगी होता है अथवा पर-स्त्री-गामी होता है, उसकी स्त्री उससे सम्बन्ध छोड़ कर दूसरे पुरुषके पास चली जाती है। अत पुरुष को उचित है, कि कपड़े-लत्ते, गहने, जेवर और खाने पीनेके सुन्दर पदार्थों एव मीठी-मीठी बातोंसे स्त्री को प्रसन्न रखे और पर-स्त्री-गमन आदि दुर्व्यसनों को बिल्कुल त्याग दे।

(१५) भुजाओंसे नदीको तैरकर पार न करे। ख़राब सवारी, टूटे-फूटे रथ गाड़ी या नाव पर न चढ़े। बिना भारी जरूरतके दरख्त पर न चढ़े। अपनी नाक न खुजावे और बिना मतलब धरती न खोदे।

(१६) बहुत दिनों तक खट्टी चीजें न खावे, बहुत देर ऊपर की ओर पैर करके न बैठे, रातके समय वृक्ष

के साथ भी एकान्त स्थानमें मत बैठो, क्योंकि इन्द्रियाँ बड़ी प्रबल है। जिस स्त्री के साथ जो रिश्ता हो, उसको उसी रिश्ते के अनुसार पुकारो।

(१२) अपने घरकी स्त्रियोंको गैर मर्दोंके साथ बातचीत मत करने दो। एक मिनिटके लिये भी उन्हें आजादी—स्वतन्त्रता—मत दो। इनको दूसरोंके घरमें हरगिज मत रहने दो और एक पल भी बेकार मत रहने दो, अर्थात् इनके आगे कुछ न कुछ काम अवश्य रख दो।

आचार्य्यने स्त्रियोंके विषयमें जो उपदेश दिया है, वह भारतवर्षीया नारियोंके लिये ही नहीं, किन्तु जगत्-भरकी स्त्रियोंके लिये समुचित है। जबतक भारतवासी इस उपदेश पर चलते थे, तबतक यहाँ व्यभिचारिणी स्त्रियाँ ढूँढनेपर भी बड़ी कठिनता से मिलती थी। हम यह नहीं कहते कि, आप स्त्रियोंको शिक्षा मत दो, उन्हें मूर्खा ही बनाये रखो। अपनी हिन्दू नीति-स्मृति और रामायण आदि भले-भले उपयोगी ग्रन्थ पढाओ, किन्तु नाविल और आशिक-माशूकोंके क़िस्से उनके हाथोंमें मत दो। उनके आगे चक्की-चूल्हा ही मत रख दो, किन्तु उनसे ऐसे काम कराओ, जिससे उनका समय खाली न जाय और लाभ भी हो। चक्की पीसनेमें सीना पिरोना आदि दस्तकारीके काम कराने अच्छे हैं। दिल्ली, मथुरा, लखनऊ आदि नगरोंमें स्त्रियाँ गद्दी-तकियोंपर ... बुटे दो-दो चार-चार रुपये रोज़ पैदा कर लेती हैं

(२४) बुद्धिमान्को स्त्री बालक, रोग, नौकर, जानवर धन, विद्या-अभ्यास और सज्जन-सेवाकी एक क्षण भी उपेक्षा न करनी चाहिये। अर्थात् इनकी तरफ़से लापरवाही न दिखानी चाहिये।

(२५) जिस स्थानका राजा अपने बरखिलाफ़ हो, जहाँ वेद-पाठी धनवान् और वैद्य आचारी हों—उस स्थानमें एक दिन भी न रहना चाहिये।

(२६) जिस राजाके राज्यका काम स्त्री, बालक, अत्यन्त क्रोधी, मूर्ख और साहसी राज कर्मचारी चलाते हों—उस राज्यमें एक दिन भी न ठहरना चाहिये।

(२७) जिस देशका राजा विचारवान् न हो, राज-सभाके सदस्य पक्षपात या तरफ़दारी करते हों, विद्वान् लोग सज्जनोंकी राह पर न चलते हों तथा गवाह झूँठी गवाही देते हों—वहाँ भी बुद्धिमान्को न बसना चाहिये।

(२८) जिस जगह दुष्टा स्त्रियाँ और नीच लोगोंका ज़ोर हो,—उस जगह धन-मान पाने, जीवित रहने और बसनेकी आकांक्षा न करनी चाहिये।

(२९) माता बाल्य-अवस्थामें बच्चेको न पाले, पिता अच्छी तरह विद्याभ्यास न करावे और राजा धन छीन ले, तो इसमें रञ्ज करनेकी कोई बात नहीं है।

(३०) अगर भली भाँति सेवा करने पर भी दोस्त, भाई-बन्धु या राजा नाराज हो, आग लगने या बिजली

(१७) श्मशान भूमिकी छतो, चबूतरे, सूने मकान, चौराहे, देव-मन्दिर, सूने वन और श्मशानमें, दिनके समय भी, न रहे ।

(१८) सूर्य्य को टकटकी लगाकर न देखे । सिर पर बोझ लेकर न चले । बारीक चीजोंको बहुत देर तक न देखे । चमकती हुई, अपवित्र और दिल बिगाड़नेवाली चीजोंको भी बारम्बार न देखे ।

(१९) शामके वक्त भोजन करना, स्त्री-प्रसङ्ग करना, सोना और पढ़ना अनुचित है । शराब तैयार करना, पीना और पिलाना भी उचित नहीं है ।

(२०) बुद्धिमान्‌को चाहिये कि लोक-विरुद्ध और शास्त्र-विरुद्ध काम न करे, हमेशा न्याय-सङ्गत कर्म करे, अन्यायका मनमें भी खयाल न करे ।

(२१) मैंने हजारों पाप किये हैं, इस एक पाप-कर्मसे मेरी क्या हानि होगी,—ऐसा सोचकर पाप न बढ़ावे ; क्योंकि एक-एक बूँदसे घड़ा भर जाता है ।

(२२) मनुष्यको उचित है कि, बड़े लोग जिस धर्मके रास्ते पर चले हैं उसका विचार करे और वेद तथा धर्मशास्त्रमें लिखे हुए कर्मों को करे ।

(२३) अगर राजाके मित्र, पुत्र और गुरु भी चोरी, खून या अन्य पाप-कर्म करें, तो राजा उनको न छिपावे, किन्तु उन्हें अपने राज्यसे निकाल दे ।

काहे और मुँहसे ऐसी बात निकाले, जिसमें अक्षर थोड़े हों किन्तु मतलब बहुत निकले।

(३९) अपने मनकी बात अनजान मनुष्यको न बतावे। दूसरेकी बात खूब सुन-समझकर जवाब दे।

(४०) अगर स्त्री पुरुषमें तकरार हो या बाप बेटेमें झगड़ा हो तो बुद्धिमान् उनकी गवाही न दे। अगर किसी विषय की सलाह करनी हो, तो गुप्त स्थानमें करे और शरणागतको न छोड़े।

(४१) अपने करने योग्य जरूरी कामको सामर्थ्यानुसार करे, आफत पड़ने पर न घबरावे और किसी की झूठी बदनामी न करे।

(४२) मुँहसे अश्लील बात न निकालनी चाहिये और न वृथा बकवाद करनी चाहिये।

(४३) अपनी युक्तियोंसे किसीकी बात न काटनी चाहिये, हरेक बात का जवाब विचार कर देना चाहिये, ऐसे मौक़े पर जल्दी करना ठीक नहीं है।

(४४) बुद्धिमान् को चाहिये, कि दुश्मनके भी गुण ग्रहण करे और गुरुके भी अवगुण त्याग दे।

(४५) मनुष्य पूर्व जन्मके कर्मों से धनवान् और निर्धन होता है, अत किसीसे वैर विरोध न करना चाहिये। सब से मित्र भाव रखनाही भला है।

(४६) मनुष्यको चाहिये कि सदा दूरदर्शी रहे और समय-

अपना घर नाश हो जावे, तो ऐसे मौके पर सोच करनेसे क्या हो सकता है?

(३१) अगर किसी भले आदमीका कहना न मानकर, घमण्डसे, अपनी मतिके अनुसार काम किया जाय और उसका परिणाम खोटा निकल जाय, तो वहां शोक करनेसे क्या फ़ायदा? क्योंकि वैसा तो होना ही था।

(३२) मा, बाप, गुरु, मालिक, भाई, पुत्र और मित्रका, एक पलके लिये भी, विरोध और अनादर न करना चाहिये।

(३३) अपने कुटुम्बियोंके साथ विरोध और स्त्री, बालक, बूढे और मूर्खके साथ झगडा या विवाद न करना चाहिये।

(३४) दूसरेका धर्म ग्रहण न करे। किसीके साथ वैर विरोध न करे, नीच-कर्मी मनुष्यों और स्त्रियोंके साथ एक आसन पर न बैठे।

(३५) जो शख्स अपनी भलाई चाहे, वह निद्रा, जँभाई, भय, क्रोध, आलस्य और दीर्घसूत्रता,—इन छ' दोषोंको छोड दे। क्योंकि ये छ कामको बिगाडनेवाले हैं।

(३६) मनुष्य को चाहिये कि, सदा अपने धर्ममें चित्त रक्खे, पराई स्त्रियोंका ध्यान न करे, तरह-तरहकी अजीब बातें करे और मुँहसे कडवी बात न निकाले।

(३७) किसी चीजके बेचने या खरीदनेमें अपनी कङ्गाली दिखावे और बिना मतलब किसीके घर न जावे।

(३८) किसीके बिना पूछे अपने घरकी बात किसीसे न

कहे और मुँहसे ऐसी बात निकाले, जिसमें अक्षर थोड़े हों किन्तु मतलब बहुत निकले।

(३८) अपने मनकी बात अनजान मनुष्यको न बतावे। दूसरेकी बात खूब सुन-समझकर जवाब दे।

(४०) अगर स्त्री पुरुषमें तकरार हो या बाप बेटेमें झगड़ा हो तो बुद्धिमान् उनकी गवाही न दे। अगर किसी विषय की सलाह करनी हो, तो गुप्त स्थानमें करे और शरणागतको न छोड़े।

(४१) अपने करने योग्य ज़रूरी कामको सामर्थ्यानुसार करे, आफ़त पड़ने पर न घबरावे और किसी की झूठी बदनामी न करे।

(४२) मुँहसे अश्लील बात न निकालनी चाहिये और न वृथा बकवाद करनी चाहिये।

(४३) अपनी युक्तियोंसे किसीकी बात न काटनी चाहिये, हरेक बात का जवाब विचार कर देना चाहिये, ऐसे मौके पर जल्दी करना ठीक नहीं है।

(४४) बुद्धिमान् को चाहिये, कि दुश्मनके भी गुण ग्रहण करे और गुरुके भी अवगुण त्याग दे।

(४५) मनुष्य पूर्व-जन्मके कर्मों से धनवान् और निर्धन होता है, अतः किसीसे वैर विरोध न करना चाहिये। सब से मित्र भाव रखनाही भला है।

(४६) मनुष्यको चाहिये कि सदा दूरदर्शी रहे और समय-

अपना घर नाश हो जावे, तो ऐसे मौके पर सोच करनेसे क्या हो सकता है?

(३१) अगर किसी भले आदमीका कहना न मानकर, घमण्डसे, अपनी मतिके अनुसार काम किया जाय और उसका परिणाम खोटा निकल जाय, तो वहाँ शोक करनेसे क्या फ़ायदा? क्योंकि वैसा तो होना ही था।

(३२) मा, बाप, गुरु, मालिक, भाई, पुत्र और मित्रका, एक पलके लिये भी, विरोध और अनादर न करना चाहिये।

(३३) अपने कुटुम्बियोंके साथ विरोध और स्त्री, बालक, बूढ़े और मूर्खके साथ झगड़ा या विवाद न करना चाहिये।

(३४) दूसरेका धर्म ग्रहण न करे। किसीके साथ वैर विरोध न करे, नीच कर्मी मनुष्यों और स्त्रियोंके साथ एक आसन पर न बैठे।

(३५) जो शख्स अपनी भलाई चाहे, वह निद्रा, जँभाई, भय, क्रोध, आलस्य और दीर्घसूत्रता,—इन छः दोषोंको छोड़ दे। क्योंकि ये छः कामको बिगाड़नेवाले हैं।

(३६) मनुष्य को चाहिये कि, सदा अपने धर्ममें चित्त रक्खे, पराई स्त्रियोंका ध्यान न करे, तरह-तरहकी अजीब बातें कहे और मुँहसे कड़वी बात न निकाले।

(३७) किसी चीजके बेचने या खरीदनेमें अपनी कङ्गाली न दिखावे और बिना मतलब किसीके घर न जावे।

(३८) किसीके बिना पूछे अपने घरकी बात किसीसे न

कहे और मुँहसे ऐसी बात निकाले, जिसमें अक्षर थोड़े हों किन्तु मतलब बहुत निकले।

(३८) अपने मनकी बात अनजान मनुष्यको न बतावे। दूसरेकी बात खूब सुन-समझकर जवाब दे।

(४०) अगर स्त्री पुरुषमें तकरार हो या बाप बेटेमें झगड़ा हो तो बुद्धिमान् उनकी गवाही न दे। अगर किसी विषय की सलाह करनी हो, तो गुप्त स्थानमें करे और शरणागतको न छोड़े।

(४१) अपने करने योग्य जरूरी कामको सामर्थ्यानुसार करे, आफत पड़ने पर न घबरावे और किसी की झूठी बदनामी न करे।

(४२) मुँहसे अश्लील बात न निकालनी चाहिये और न वृथा बकवाद करनी चाहिये।

(४३) अपनी युक्तियोंसे किसीकी बात न काटनी चाहिये। हरेक बात का जवाब विचार कर देना चाहिये, ऐसे मौक़े पर जल्दी करना ठीक नहीं है।

(४४) बुद्धिमान् को चाहिये, कि दुश्मनके भी गुण ग्रहण करे और गुरुके भी अवगुण त्याग दे।

(४५) मनुष्य पूर्व-जन्मके कर्मों से धनवान् और निर्धन होता है, अतः किसीसे वैर विरोध न करना चाहिये। सब से मित्र भाव रखनाही भला है।

(४६) मनुष्यको चाहिये कि सदा दूरदर्शी रहे और समय-

समय पर हाजिर-जवाबी भी किया करें। किसी कामर्मे जल्दी या देर न करे तथा आलस्य को त्यागे।

(४७) सुस्त आदमी, कामके समय भी, काम का उद्योग नहीं करता। ऐसे आदमीका कोई काम नहीं बनता और वह कुटुम्ब-सहित नाश हो जाता है।

(४८) जो मनुष्य किसी कामका परिणाम बिना समझे बूझेही काम का आरम्भ कर देता है, उस आदमी को साहसी कहते हैं। साहस और जल्दबाजीसे काम शुरू करनेवालेको अन्तमें, दुःखही भोगना पडता है।

(४९) जो मनुष्य छोटेसे काम को बडी देरमें करता है, वह पीछे थोडासा फल पानेसे दुःखी होता है, इसलिये मनुष्य को दीर्घदर्शी होना चाहिये।

(५०) बाज वक्त जल्दबाजीसे किये हुए काम का भी फल अधिक मिल जाता है और कभी-कभी अच्छी भाँति किये हुए काम का फल मिलता ही नही, तथापि बुद्धिमान्को किसी कामर्मे जल्दी न करनी चाहिये, क्योंकि जल्दबाजी का काम दुःखदायी होता है।

(५१) जिस कामको नौकर, स्त्री और भाई नही कर सकते,—उसको मित्र निस्सन्देह कर सकता है। इसवास्ते मित्र-प्राप्तिके लिये उद्योग करना चाहिये।

(५२) जिसका अपने मनमें पक्का विश्वास हो, उसका भी ... भरोसा न करना चाहिये। अपने पुत्र, स्त्री, भाई,

मन्त्री और अधिकारी का भी भरोसा न करना चाहिये क्योंकि धन, स्त्री और राज्य का लालच सबसे जियादा होता है।

(५३) बुद्धिमान को नीतिज्ञ, धर्मात्मा और बलवान पुरुष के साथ मित्रता करनी चाहिये, अर्थात् नीति के न जाननेवाले, अधर्मी और निर्बल के साथ कदापि दोस्ती न करनी चाहिये।

(५४) किसीको कडवी बात कहना और कड़ी सज़ा देना अनुचित है। क्योंकि कडवी बात और सख़्त सज़ासे स्त्री और पुत्र भी घृणा करने लगते हैं, किन्तु दान देने और मीठा बोलनेसे जानवर भी अधीन हो जाते हैं।

(५५) विद्या, बहादुरी, धन, कुल और बल पर कभी न फूलना चाहिये, अर्थात् इनका अत्यन्त घमण्ड न करना चाहिये।

(५६) जिसे विद्याका अभिमान होता है, वह अपने ...लबके लिये बड़ोंके उपदेश को भी नहीं मानता और ...नी हानिकारी बातों को लाभकारी समझता है।

(५७) जिसे शूरवीरता—बहादुरी—का घमण्ड होता है, ...चाहे जिससे लड़ बैठता है और शीघ्रही मारा जाता है।

(५८) जिसे धनका मद होता है, वह अपनी बदनामी की ह... । वह अपनी बुरी बात को

दबाता है, जिस तरह बकरा अपने पेशाब की बदबू को अपने ही पेशाबसे सींच-सींच कर दबाना चाहता है।

(५८) जिसे अपने बड़े कुल का अभिमान होता है, वह विद्या-अभिमानी एव धन-मत्त प्रभृति सब का अनादर करता है और बुरे काम करता है,

(६०) बलका मतवाला पुरुष चटपट लड़ बैठता है और अपने बलसे सब को दु ख देता है।

(६१) मानसे उन्मत्त पुरुष समस्त जगत्को तिनकेके समान समझता है और सबसे नीचा होने पर भी, सबसे ऊँची जगह बैठना चाहता है।

(६२) घमण्डी लोग बल और धन आदिसे इतरा जाते हैं, किन्तु सज्जन पुरुष इनको पाकर नव जाते हैं।

(६३) विद्वान्को ज्ञानी और नम्र होना उचित है। धनवानको यज्ञ और दान करना चाहिये। बलवान को भले आदमियों की रक्षा करनी चाहिये। शूरवीर को दुश्मनको लिये नीचा दिखाना और उससे कर लेना चाहिये। उत्तम कुलवाले को शान्त स्वभाव, नम्र और जितेन्द्रिय होना चाहिये। जो प्रतिष्ठित पुरुष हैं, उन्हें सबको अपने बराबर समझना चाहिये।

(६४) जिसे अपना काम बनाना हो, वह मान-प्रतिष्ठा को एक ओर रखकर, नीच कुलसे भी उत्तम विद्या, उत्तम स्त्री, मन्त्र और वैद्य-विद्या को ले लेवे।

(६५) बुद्धिमानको चाहिये कि जो चीज़ नाश हो गयी हो उसकी चिन्ता न करे और मिली हुई चीजको यतमें रखे।

(६६) बालक और स्त्री का न तो अत्यन्त लाड ही करना चाहिये और न उन्हें सख्त सजाही देनी चाहिये। बालक को विद्या-अभ्यास और स्त्री को घरके काम-काजमें लगाना चाहिये।

(६७) किसी का तुच्छ और थोड़ासा धन भी बिना दिये न लेना चाहिये, किसीके पाप-कर्म की बात अपने मुँहसे न कहनी चाहिये, स्त्री को दोष न लगाना चाहिये, झूठी गवाही न देनी चाहिये तथा जान बूझ और देखकर गवाही देनेसे इँकार न करना चाहिये।

( ६८ ) यदि प्राण नाश होता हो या कोई बड़ा भारी कार्य्य सिद्ध करना हो, तो झूठ बोलनेमें दोष नहीं है।

( ६९ ) कन्यादान करनेवाले को यह न कहना चाहिए कि, जिसके यहाँ तुम अपनी कन्या देते हो वह निर्धन है चोरी करनेवाले को यह न बताना चाहिये कि अमुक मनुष्य धनवान है, जीव-हिंसा करनेवाले को, जान बचा कर छिपा हुआ जीव न बताना चाहिये।

( ७० ) स्त्री पुरुष, दो भाई, दो बहिन, दो मित्र, गुरु और चेले तथा मालिक और नौकरमें फूट न करानी चाहिये। आपसमें बात-चीत करते हुए या एक जगह बैठे हुए दो पुरुषों के बीचमें न जाना चाहिये।

( ८३ ) धन हो या न हो, किन्तु माता-पिताके कुलका और मित्र तथा स्त्रीके कुलका एवं दास-दासियोंका पालन अवश्य करना चाहिये ।

( ८४ ) लँगड़े, लूले, अन्धे और संन्यासी तथा निर्धनों एवं अनाथों का पालन करना चाहिये ।

(८५) जो मनुष्य अपने कुटुम्ब का पालन नहीं कर सकता, उसके समस्त गुणोंसे क्या फ़ायदा ? वह मनुष्य तो जीता हुआ ही मरे हुए के समान है ।

( ८६ ) जिसने कुटुम्ब का पालन नहीं किया, दुश्मनों का सिर नीचा नहीं किया, मिली हुई चीज़ की रक्षा नहीं की,—ऐसे मनुष्योंके जीनेसे क्या लाभ है ?

( ८७ ) जो मनुष्य स्त्रियोंके अधीन है, हमेशा ऋणभारसे दबे रहते हैं, दरिद्र, भिखारी, और गुण-हीन हैं तथा दुश्मनों से दबे हुए हैं, उन जीवित मनुष्योंको मृतक—मुर्दा—समझना चाहिये ।

( ८८ ) बुद्धिमान को अपनी उम्र, दौलत, घरका दोष, सलाह, मैथुन, दवा, दान, मान, अपमान,—इन नौ बातों को अच्छी तरह गुप्त रखना चाहिये । अर्थात् ये बातें किसीसे न कहनी चाहियें ।

( ८९ ) बुद्धिमान को देश-देश की सफ़र करनी चाहिये, [illegible] या कचहरियोंमें जाना चाहिये, अनेक प्रकारकी

शास्त्र या ग्रन्थ देखने चाहिये, वेश्या ओंसे मुलाक़ात और विद्वानो से दोस्ती करनी चाहिये।

( ८० ) किस देशमें कौन मत है, कैसी चीज़े मिलती हैं, क्या पैदा होता है, कैसे जानवर हैं, कैसे मनुष्य हैं और वहाँ की रीति नीति कैसी है,—ऐसी-ऐसी बातें देश-देशकी यात्रा करनेसेही मालूम होती हैं।

( ८१ ) कौन झूठ बोलनेवाला और कौन सच बोलनेवाला है, लोग शास्त्र और लोक-रीति पर चलते हैं या नहीं, कैसा कानून और राज-नियम है,—इत्यादि बातें राज-सभा या कचहरियोंमें जानेसे मालूम होती हैं।

( ८२ ) शास्त्रोंके देखने, पढने और विचारनेसे मनुष्य अहङ्कारी और धर्मान्ध नहीं होता। किसी एक शास्त्रके ज्ञान लेनेसे मनुष्य सब विषयोंमें पण्डित नहीं हो जाता। किसी एक शास्त्रसेही किसी विषयका निर्णय भी नहीं हो जाता, अत मनुष्यको अनेक प्रकारके शास्त्र और ग्रन्थ देखने और मनन करने चाहियें।

( ८३ ) वेश्याके यहाँ जाकर यह बात सीखनी चाहिये कि, वह किस-किस ढँग और चतुराईसे पैसा घसीटती और आप पुरुषोंके अधीन न होकर, उनको अपने वशीभूत कर लेती है। वेश्यासे यह चतुराई सीखकर, पुरुष को किसीके वश न होना चाहिये, किन्तु जगत् को अपने अधीन करना चाहिये।

किसी ज़मानेमें यहाँके धनी-मानी लोग अपने बालकों को वेश्याओंके घर शिक्षा लाभ करनेको भेजा करते थे। वहाँसे लड़के रण्डियों की चालाकियाँ, मनुष्योंके वश करनेकी तरकीबें और तमीज़—तहज़ीबसे रुपया पैदा करनेका ढँग सीख आते थे। जिस समय इस देशमें ऐसी रीति थी, लड़के वहाँ जाकर गुण सीखते थे, अवगुण नहीं सीखते थे। आजकल न वैसी वेश्यायेंही हैं, जो भले आदमियोंके लड़कोंको खराब न करें और न वैसे धर्म-नीतिके जाननेवाले लड़केही हैं, जो काजल की कोठरीमें जाकर बेदाग चले आवें। अतः यह चाल उत्तम होने पर भी, समयको देखते हुए, आजकल, हमारी तुच्छ राय में, ठीक नहीं मालूम होती। अब तो लड़कों को इन दुष्टा काली नागिनोंसे दूरही रखना चाहिये। हमारे पास सैकड़ों बारह-बारह चौदह चौदह वर्षके बालक गर्मी या सोज़ाकमें सड़ते हुए आते हैं। सो भी यह हालत लुक-छिप कर होती है। अगर वह लोग माता-पिता की आज्ञासे खुले-खज़ाने वेश्याओंके घर जाने लगें, तब तो पटड़ा ही हो जावे।

(८४) पण्डितोंके साथ मित्रता करने और उनकी सुहबत करनेसे वेद, पुराण और धर्म-शास्त्रका अच्छा ज्ञान होता है एवं खूब अक़ल बढ़ती है।

देशाटन करना, राज-सभामें जाना, अनेक प्रकारके ग्रन्थ देखना, वेश्याओंसे परिचय करना और पण्डितोंसे मित्रता करना—ये पाँचों तरकीबें चतुराई की जड़ हैं, अतः चतुराई

सीखने के इच्छुकोंको इन पांचो बातों पर चलना चाहिये। किन्तु आजकलके जमानेमें वेश्याके संसर्गसे बिल्कुल बचना चाहिए, क्योंकि इस समयके लोग अल्प-वीर्य होनेसे चञ्चलमति होते हैं।

(९५) अगर अपने रास्तेमें, सामनेही, गुरु बलवान पुरुष, रोगी, मुर्दा, राजा, कठिन व्रत करनेवाला और सवारी पर चढा हुआ मनुष्य आजाय, तो आपको हट जाना और रास्ता छोड देना चाहिये।

(९६) गाडीसे पाँच हाथ, घोडेसे दस हाथ, हाथीसे सौ हाथ और बैल से भी दस हाथ दूर रहना चाहिये।

(९७) सींगवाले, नाखूनवाले, डाढवाले जानवरों और दुष्टों का विश्वास न करना चाहिये, इनके सिवा नदी तटके वास स्थान और स्त्री का भी भरोसा न करना चाहिये।

(९८) खाते हुए रस्तेमें न चलना चाहिये, हँस कर बात न करनी चाहिये, खोई हुई या नाश हुई चीज का रञ्ज न करना चाहिये और अपने किये हुए काम की तारीफ न करनी चाहिये।

(९९) जिसकी तरफ़से कुछ वहम हो उसके पास न रहना चाहिये, नीच मनुष्य को नौकरी छोड देनी चाहिये और किसी की बात छिप कर न सुननी चाहिये।

(१००) राजाको मित्र समझ कर मन चाहे काम न करने चाहिये, बेवक़ूफ़ आदमी को अपना मालिक न बनाना चाहिये, किन्तु महात्माओं की सेवा करनी चाहिये।

( १०१ ) जो मनुष्य कुछ थोडासा ज्ञान रखते हैं, उनसे न तो प्रीति करनी चाहिये और न वैर ही करना चाहिये।

( १०२ ) मुहव्वत रखने, पास वसने, तारीफ करने, प्रणाम राम राम आदि करने, खिदमत करने, चालाकी, होशियारी, आदर-सम्मान, नम्रता, बहादुरी, विद्या और दान से तथा सामने आते देख कर मान देने, आनेवालेके सामने जाने, हंस कर वातचीत करने और भलाई करनेसे संसारको, अपने वशमें करना चाहिये ।

